आये तौ प्रथम अवस्थामैं बडा अद्भुत दीखै, जो हमने अनादिकाल यौं ही खोया। यह जिन-वचन बडे उपकारी है, वस्तूका स्वरूप यथार्थ जनावे है। ऐसैं आश्चर्यकरि श्रद्धान करे हैं। आगै टीकाकार इस सर्व विशुद्धज्ञानका अधिकार पूर्ण करे हैं। ताके अंतमङ्गलके अर्थी इस चिच्चमत्कारहीकूं सर्वोत्कृष्ट कहे हैं।

मालिनीछन्दः

जयति सहजतेजःपुञ्जमज्जत्त्रिलोकीस्खलदखिलविकल्पोऽप्येक एव स्वरूपः।
स्वरसविसरपूर्णाच्छिन्नतात्त्वोपलम्भप्रसभनियमितार्चिश्चिच्चमत्कार एषः ॥२९॥

अर्थ—यह प्रत्यक्ष अनुभवगोचर चैतन्यचमत्कार है सो जयवंत प्रवर्तें है। काहूकरि बाध्या न जाय ऐसैं सर्वोत्कृष्ट होय प्रवर्तें है। कैसा हे? अपना स्वभावस्वरूप जो तेजः प्रकाशका पुंज ताविषैं मग्न होते जे तीन लोकके पदार्थ तिनिकरि होते दीखते हैं अनेक विकल्प भेद जामैं ऐसा है। तौऊ एकस्वरूप ही है। भावार्थ--केवलज्ञानमैं सर्व पदार्थ झलके हैं। ते अनेक ज्ञेयाकाररूप दीखे हैं। तौऊ चैतन्यरूप ज्ञानाकारकी दृष्टीमैं एक ही स्वरूप है। बहुरि कैसा है? अपना निज-रसकरि पूर्ण ऐसा नाहीं छिद्या है तत्त्वस्वरूपका पावना जाकै। भावार्थ--प्रतिपक्षी कर्मका अभाव भया तातैं नाहीं पाया स्वभावका अभाव जाकै ऐसा है। बहुरि कैसा है? प्रसभ कहिये प्रकट बलात्कारैं नियमरूप है दीप्ति जाकी। अपना अनंतवीर्यतैं निष्कंप तिष्ठे है ऐसा चिच्चमत्कार जयवन्त है। इहां जयवन्त कहनेमैं सर्वोत्कर्षकरि वर्तना कह्या, सो यह ही मंगल है। आगै टीकाकार अपना नामकूं प्रकट करते पूर्वोक्त आत्माहीकूं आशीर्वाद करे हैं।

अविचलितचिदात्मन्यात्मनाऽऽत्मानमात्मन्यनवरतनिमग्नं धारयत् ध्वस्तमोहम्।
उदितममृतचन्द्रज्योतिरेतत्समन्ताज्ज्वलतु विमलपूर्णं निस्सपत्नस्वभावम् ॥३०॥

अर्थ—यह अमृतचन्दज्योति कहिये जामैं मरण नाहीं तथा जाकरि अन्यकै मरण नाहीं सो अमृत, तथा अत्यंत स्वादुरूप मिष्ट होय ताकूं लोक रूढिकरि अमृत कहे हैं। ऐसा अमृतमयी जो चन्द्रमासारिखा ज्योति प्रकाशस्वरूप ज्ञान, प्रकाशरूप आत्मा, सो उदयकूं प्राप्त भया। सो यह

समंतात् कहिये सर्व तरफ सर्वक्षेत्रकालमैं, ज्वलतु कहिये देदीप्यमान प्रकाशरूप रहौ। कैसा है ? अविचलित कहिये निश्चल जो चित् कहिये चेतना सो है स्वरूप जाका ऐसा जो अपना आत्मा, ताविषैं आपहीकरि अपने आत्माकूं निरंतर मग्न हूवा धारता संता है। पाया स्वभावकूं कबहू नाहीं छोडता है। बहुरि कैसा है ? ध्वस्त कहिये नाशकूं प्राप्त भया है मोह जाका अज्ञान अंधकारकूं दूरि कीया है। बहुरि निस्सपत्न कहिये प्रतिप्रक्षी कर्मकरि रहित ऐसा है स्वभाव जाका। बहुरि कैसा है ? निर्मल है अर पूर्ण है।

भावार्थ—इहां आत्माकूं अमृतचंदज्योति कह्या, सो यह लुप्तोपमा अलंकारकरि कह्या जानना। जातैं, अमृतचंद्रवत् ज्योति ऐसा समासविषैं वत् शब्दका लोप होय है तब अमृतचंद्रज्योति कहिये। तथा वत् शब्द न करिये तब अमृतचंद्ररूपज्योति ऐसा कहिये। तब भेदरूपक अलंकार है। तथा अमृतचन्द्रज्योति ऐसा ही आत्माका नाम कहिये तब अभेदरूपक अलंकार हो है। अर याके विशेषण हैं तिनिकरि चंद्रमातैं व्यतिरेक भी है। जातैं ध्वस्तमोह विशेषण तौ अज्ञान अंधकार दूरि होना जणावे है। अर निर्मल पूर्ण विशेषण लांछनरहितपणा पूर्णपणा जणावे है। अर निःसपत्नस्वभाव विशेषण राहुबिंबतैं तथा वादला आदिकरि आच्छादित न होना जणावे है। समंतात् ज्वलन है सो सर्वक्षेत्र सर्वकालमैं प्रतापरूप प्रकाश करना जणावे है। चंद्रमा ऐसा नाहीं। बहुरि अमृतचंद्र ऐसा टीकाकार अपने नाम भी जणाया है। बहुरि याका समास पलटिकरि अर्थ कीजिये तब अनेक अर्थ होय हैं। सो यथासंभव जानने।

ऐसैं समयसारग्रन्थकी आत्मख्याति नाम टीकाकी वचनिकाविषैं सर्वविशुद्धज्ञानका प्रवेश नामा नवमां अधिकार पूर्ण भया ॥९॥

इहां तांई गाथा तौ ४१४ भई। अर काव्य २७५ भये। श्लोकसंख्या १२००० है।

सवैया—सुखविशुद्धज्ञानरूप सदा चिदानंद करता न भोगता न परद्रव्यभावको।
मूरतअमूरत जे आनद्रव्य लोकमांहि ते भी ज्ञानरूप नाही न्यारे न अभावको ॥

यहै जानि ज्ञानी जीव आपकूं भजै सदीव ज्ञानरूप सुखतूप आन न लगावको ।
कर्म कर्मफलरूप चेतनाकूं दूरि टारि ज्ञानचेतना अभ्यास करे शुद्ध धावको ॥१॥

अब संस्कृतटीका पूर्ण करि अमृतचंद्र आचार्य कहे हैं, जो आत्मामैं परसंयोगतैं अनेक भाव होय हैं तिनिका वर्णन ग्रंथनिमें होय है, सो सर्व ही वर्णन इस विज्ञानघनमैं मग्न भये किछू भी नाहीं दीखे हैं ।

शार्दूलविक्रीडितच्छन्दः

यस्मात् द्वैतमभूत्पुरा स्वपरयोर्भूतं यतोऽत्रान्तरं । रागद्वेषपरिग्रहे सति यतो जातं क्रियाकारकैः ।
भुञ्जाना च यतोऽनुभूतिरखिलं खिन्नक्रियायाः फलं । तद्विज्ञानघनौघमग्नमधुना किञ्चिन्न किञ्चित्किल ॥२१॥

अर्थ—यस्मात् कहिये जिसपर संयोगरूप बंधपर्याय जनित अज्ञानतैं प्रथम तौ अपना अर परका द्वैतरूप एकभाव भया, बहुरि जिस द्वैतपणातैं अपने स्वरूपविषैं अंतर भया, बंधपर्यायहीकूं आपा जान्या, बहुरि तिस अंतर पडनेतैं रागद्वेषका परिग्रहण भया, तिसके होतै क्रिया अर कर्ता कर्म आदि कारकनिकरि भेद पड्या, बहुरि तिस क्रिया कारकके भेदकरि आत्माकी अनुभूति है, सो क्रियाका समस्तफलकूं भोगती संती खेदखिन्न भई सो ऐसा अज्ञान है, सो अब ज्ञान भया । तब तिस विज्ञानघनके समूहविषैं मग्न होय गया सो अब याकूं देखिये तौ किछू भी नाहीं है । यह प्रकट अनुभवमैं आवे है ।

भावार्थ—अज्ञान है सो परसंयोगतैं ज्ञान ही अज्ञानरूप परिणया था । कछू दूजा तौ वस्तु था नाहीं । सो अब ज्ञानरूप परिणम्या तब किछू भी न रह्या । तब इस अज्ञानके निमित्ततैं राग, द्वेष, कर्ता, कर्म, सुख, दुःख, आदि भाव होय थे, ते भी विलाये गये । एक ज्ञान ही ज्ञान रहि गया । तीन कालवर्ती अपना परका सर्व भावनिकूं आत्मा ज्ञाता द्रष्टा हुवा देखवो करौ । आगै अमृतचंद्र आचार्य इस ग्रंथ करनेका अभिमानरूप कषायकूं दूरि करता संता यथार्थ कहे हैं ।

वसन्ततिलकाछन्दः

स्वशक्तिसंसूचितवस्तुतत्त्वैर्व्याख्या कृतेयं समयस्य शब्दैः । स्वरूपगुप्तस्य न किञ्चिदस्ति कर्तव्यमेवामृतचन्द्रसूरेः ॥३२॥

अर्थ—यह समय कहिये आत्मवस्तु तथा समय कहिये समयप्राभृत नाम शास्त्र, ताकी व्याख्या कहिये व्याख्यान तथा यह आत्मख्याति नाम टीका, सो शब्दनिकरि करी है। कैसे हैं शब्द? अपनी शक्तिहीकरि संसूचित कहिये भलै प्रकार कह्या है वस्तूका तत्त्व कहिये यथार्थस्वरूप कहिये निज आत्मरूप अमूर्तिक ज्ञानमात्र, तिसविषैं गुप्त होय प्रवेशकरि रह्या है।

भावार्थ-शब्द है सो तौ पुद्गल है। सो पुरुषके निमित्ततैं वर्णपदवाक्यरूप परिणमैं है सो इनिमैं वस्तूका स्वरूपके कहनेकी शक्ति स्वयमेव है। जातैं शब्दका अर अर्थका वाच्यवाचक संबंध है; सो द्रव्यश्रुतकी रचना शब्दहीकै करना संभवै है। अर आत्मा है सो अमूर्तिक है, अर ज्ञानस्वरूप है, तातैं मूर्तिक पुद्गलकी रचना कैसैं करै? तातैं आचार्यनैं ऐसा कह्या है, सो यह समयप्राभृतकी टीका शब्दनिकरि करी है। मैं मेरा स्वरूपमैं लीन हौं। मेरा कर्तव्य यामैं नाहीं है। ऐसैं कहनेमैं उद्धतपणाका परिहार भी आवे है। अर निमित्तनैमित्तिकव्यवहारकरि ऐसा कहिये ही है, जो विवक्षितकार्य फलाने पुरुषनै किया इस न्यायकरि अमृतचंद्र आचार्यकृत यह टीका है हो। इस ही न्यायकरि पढनेसुननेवालेनिकूं तिनिका उपकार भी मानना युक्त है। जातैं याकै पढने सुननेकरि परमार्थ आत्माका स्वरूप जान्या जाय है। तिसका श्रद्धान आचरण भये मिथ्या ज्ञान श्रद्धान आचरण दूरि होय है। परंपरा मोक्षकी प्राप्ति होय है। याका निरंतर अभ्यास करना योग्य है।

ऐसैं आत्मख्याति नामा समयसारग्रंथकी टीका समाप्त भई।

सवईया इकतीसा

कुंदकुंदमुनि कियो गाथाबंध प्राकृत है प्राभृतसमय शुद्ध आतम दिखावनूं।
सुधाचंद्रसूरि करि संस्कृतटीका वर आत्मख्याति नाम यथातथ्य मन भावनूं॥
देशकी वचनिकामैं लिखि जयचंद्र पढै संक्षेप अर्थ अल्पबुद्धिकूं पावनूं।
पढो सुनूं मन लाय शुद्ध आतमा लखाय ज्ञानरूप गहौ चिदानंद दरसावनूं॥१॥

दोहा----समयसार अविकारका वर्णन कर्ण सुनंत। द्रव्यभावनोकर्म तजि आतमतत्त्व लखंत॥२॥

ऐसैं इस समयसारप्राभृतनामा ग्रंथकी आत्मख्याति नामा संस्कृतटीकाकी देशभाषामय वचनिका लिखी है। सो यह ताका संक्षेप भावार्थरूपसा अर्थ लिख्या है। संस्कृतटीकामैं न्यायतैं सिद्ध भये प्रयोग हैं। तिनिका विस्तार करिये तब अनुमानप्रमाणके प्रयोग प्रतिज्ञा, हेतु, उदाहरण, उपनय, निगमनरूप हैं, तिनिका स्पष्टकरि व्याख्यान लिखियें तौ ग्रंथ बहुत बधे। तथा आयु बुद्धि बल स्थिरता अल्पतातैं जेता बण्या तेता संक्षेपकरि प्रयोजन मात्र लिख्या है। ताकूं बाँचिकरि भव्यजीव पदार्थ समझियो। अर किछू अर्थमैं हीनाधिक होय तौ बुद्धिमान् मूलग्रंथतैं जैसैं होय तैसैं समझियो। कालदोषतैं इनि ग्रंथनिकी गुरुसम्प्रदायका व्युच्छेद होय गया है। तातैं जेता बणै तेता अभ्यास होय है। जैनमत स्याद्वादरूप है, सो जे जिनमतकी आज्ञा माने हैं तिनिके विपरीत श्रद्धान न होय है। कहूं अर्थका अन्यथा समझना भी होय तौ विशेषबुद्धिमान्का निमित्त मिलै यथार्थ होय है। जिनमतके श्रद्धानी हठग्राही नाहीं होय हैं ऐसैं जानना।। अंतमंगलके अर्थ परमेष्ठीकूं नमस्कार करि ग्रंथ समाप्त करिये हैं।




छप्पय----मंगल श्रीअरहंत घातियाकर्म निवारे। मंगल सिद्ध महंत कर्म आठूं परजारे।
आचारिज उवज्झाय मुनी मंगलमय सारे। दीक्षा शिक्षा देय भव्यजीवनिकूं तारे।
अठवीस मूलगुण धार जे सर्वसाधु अणगार हैं। मैं नमूं पंचगुरुचरणकूं मंगल हेतु करार है॥१॥
जैपूरनगरमांहि तेरापन्थशैली बडी बडे बडे गुनी जहां पढै ग्रंथ सार हैं।
जयचन्द्र नाम मैं हूं तिनिमैं अभ्यास किछू कियो बुद्धिसारू धर्मरागतैं विचारे है॥
समयसारग्रंथ ताकी देशके वचनरूप भाषा करि पढो सुनूं करो निरधार है।
आपापर भेद जानि हेय त्यागि उपादेय गहो शुद्ध आतमकूं यहै बात सार है॥२॥
दोहा—संवतसर विक्रम तणूं अष्टादश शत ओर। चौसठि कातिक वदि दशैं पूरण ग्रंथ सु ठौर॥३॥

इति श्रीमत्कुन्दकुन्दाचार्यकृत समयप्राभृत नामा प्राकृत गाथाबद्धग्रन्थकी अमृतचन्द्राचार्यकृत आत्मख्याति नामा संस्कृतटीकाके अनुसार यह संक्षेपभावार्थमात्र देशभाषामयवचनिका संपूर्ण भई।

श्रीमत्कुन्दकुन्दाचार्यकृत

# समयप्राभृतकी

श्रीमदाचार्य अमृतचंद्र सूरीकृत संस्कृत टीका तथा

पण्डित श्रीजयचन्द्रकृत

आत्मख्याति-वचनिका समाप्त.